देवै कूख न औतरि आवा, नां जसवैं ले गोद खिलावा।
ना वो ग्वालन कै संग फिरिया, गोवरधन ले न कर धरिया॥
बांवन होय नहीं बलि छलिया, धरनी बेद लेन उधरिया।
गंडक सालिगरांम न कोला, मछ कछ ह्वै जलहि न डोला॥
बद्री वैस्य ध्यांन नहीं लावा, परसरांम ह्वै खत्री न संतावा।
द्वारामती सरीर न छाड़ा, जगननाथ ले प्यंड न गाड़ा॥
कहै कवीर बिचारि करि, ये ऊले ब्योहार।
याही थैं जै अगम है, सौ बरति रह्या संसारि॥४०॥

शब्दार्थ—जसरथ = दशरथ। जसवैं = यशोदा। मछ = मत्स्यावतार। कछ = कच्छपावतार।

इसलिए हे प्राणीजन! तुम उसी ईश्वर के आश्रित होकर रहो क्योंकि वह समस्त दुःख-सुख का मिटाने वाला है। वह प्रभु दशरथनन्दन के रूप में अवतरित हो लंका के राजा को नहीं सताता। न वह मातृ-उदर में स्थित रहकर जन्म धारण कर यशोदा की गोदी में खेलता है। कृष्ण रूप में वह गोपिकाओं के साथ प्रेमक्रीड़ाओं में मस्त नहीं रहा और न उसने गोवर्धन पर्वत उँगली पर उठाया था। प्रभु ने वामन रूप धरकर राजा बलि को भी नहीं छला था और न मत्स्य अवतार में पृथ्वी पर उसने वेदों की रक्षा की थी। वह सालिगराम की पिंडी, अथवा मछली और कछुए के रूप में भी नहीं रहा बद्रीनाथ सेठ बनकर कभी भी उसने भजन नहीं किया और न परशुराम बन क्षत्रिय संहार की प्रतिज्ञा कभी उसने की। द्वारकापुरी में न उन्होंने शरीर-मोह त्यागा और न किसी ने उस शरीर को पृथ्वी में गाड़ा है। कबीर कहते हैं कि संसार के अन्य सब कार्य तो व्यर्थ हैं। केवल उसी अगम्य प्रभु का ध्यान करो जो संसार का नियमन कर रहा है।

विशेष—उल्लेख अलंकार।

नां तिहि सबद न स्वाद न सोहा, नां तिहि मात पिता नहीं मोहा।
नां तिहि सास ससुर नहीं सारा, नां तिहि रोज न रोवनहारा॥
नां तिहि सूतिग पातिग जातिग, नां तिहि माइ न देव कथा पिक।
नां तिहि बिध बधावा बाजैं, नां तिहि गीत नाद नहीं साजैं॥
नां तिहि जाति पांत्य कुल लीका, नां तिहि छोति पबित्र नहीं सींचा।
कहै कबीर बिचारि करि, वो पद है निरबांन।
सति ले मन मैं राखिये, जहां न दूजी आंन॥४१॥

शब्दार्थ सरल है।

उस ईश्वर को न तो गुरु उपदेश के शब्दों की आवश्यकता है, न वह इन्द्रियों के स्वादों से संलिप्त है। वह माता-पिता आदि के मोह में भी पड़ा हुआ नहीं है न उसके सास, श्वसुर अथवा साला है और न उसे कोई दुःख है जिससे व्यथित हो वह अश्रु बहाये। न उसे सूतक, पातक, आदि व्यापते हैं। न वह कोई सुन्दर कथा वाली

देवी है। न उसे वृद्धावस्था आती है और न ही उसका जन्म होता है। उसे गान आदि रस-गान भी रुचिकर नहीं। न उसके यहाँ उच्च और निम्न वर्ग का भेदभाव है और न वह जाति-पाँति, कुल की संकुचित सीमाओं में बँधता है। कबीर विचार-पूर्वक कहते हैं कि वह ईश्वर परमपद है, वह केवल सत्याचरण—भक्ति से ही प्राप्त हो सकता है।

नां सो आवै ना सो जाई, ताकै बंध पिता नहीं माई।
चार बिचार कछू नहीं वाकै, उनमनि लागि रहौ ज ताकै।।
को है आदि कवनि का कहिये, कवन रहनि वाका ह्वै रहिये।
कहै कबीर बिचारि करि, जिनि को खोजै दूरि।
ध्यांन धरौ मन सुध करि, रांम रह्या भरपूरि।।४२।।

शब्दार्थ – सरल है।

वह ईश्वर न तो जन्म ग्रहण करता है और न मृत्यु को प्राप्त होता है। उसका माता-पिता, भाई आदि कोई सगा सम्बन्धी भी नहीं है। न उसके यहाँ कोई आचार-व्यवहार है, उन्मनावस्था द्वारा जो चाहे उसे प्राप्त कर सकता है। उसके आदि मध्य, अवसान अथवा जीवन-चर्या का किसी को भी ज्ञान नहीं।

कबीर विचारपूर्वक कहते हैं कि जिस ईश्वर को तुम दूर खोजते हो, विचार कर देखो तो वह तुम्हारे हृदय में ही बसा हुआ है।

नाद बिंद रंक इक खेला, आपैं गुरू आप ही चेला।
आपै मंत्र आपैं मंत्रेला, आपैं पूजै आप पूजेला।।
आपैं गावै आप बजावै, अपनां कीया आप ही पावै।
आपै धूप दीप आरती, अपनीं आप लगावैं जाती।।
कहै कबीर बिचारि करि, झूठा लोही चांम।
जो या देहीं रहित है, सो है रमिता रांम।।४३।।

शब्दार्थ—सरल है।

नाद एवं बिन्दु की सहायता से उस ईश्वर ने इस सृष्टि का सृजन किया। वह स्वयं ही अपना गुरु और स्वयं ही अपना शिष्य है। वह पूजा और पूजक भी स्वयं ही है। वह स्वयं ही गाता बजाता है और स्वयं ही अपने कर्मों का फल भोगता है। वह स्वयं ही आराध्य और स्वयं ही आराधक तथा धूप, दीप, नैवेद्य आदि पूजोप-करण है। भाव यह है कि सर्वशक्तिमान् स्वयं में पूर्ण है, उसे किसी अन्य की अपेक्षा नहीं। कबीर विचार कर अपनी शिष्या लोई को सम्बोधित कर कहते हैं कि यह शरीर मिथ्या है, जो इस तन के सुखों में नहीं उलझा रहता, उसी की वृत्ति प्रभु में रमती है।

## चौपदी रमैणी

ऊंकार आदि है मूला, राजा परजा एकहि सूला।
हम तुम्ह मांहैं एकै लोहू, एकै प्रांन जीवन है मोहू ।।
एकहि बास रहै दस मासा, सूतक पातग एकै आसा।
एकहि जननीं जन्यां संसारा, कौंन ग्यांन थैं भये निनारा।।
ग्यांन न पायौ बावरे, धरी अविद्या मैंड।
सतगुर मिल्या न मुक्ति फल, तायैं खाई बैंड ।।४४।।

शब्दार्थ—सरल है।

इस सृष्टि का आदि नियामक वह ईश्वर ही है। राजा और रंक, राजा और प्रजा, सब उसी की की सृष्टि हैं। हम सबमें एक ही रक्त संचरित होता है और एक ही प्राणतत्व विद्यमान है। सब मातृगर्भ में दस मास तक रहे हैं और सबको ही सूतक पातक व्यापते हैं। हमको एक ही शक्तिरूपा माता ने जन्म दिया है फिर भला यह कौन-सा ज्ञान है जिससे वर्ग भेद की खाई उत्पन्न कर ली गई है।

कबीर कहते हैं कि हे अज्ञानी जीव ! तुमने ज्ञान-लाभ नहीं किया और तुम्हारे अन्दर अज्ञान ही रहा। तुम्हें सद्गुरु की भी प्राप्ति न हुई, जिससे मोक्ष फल भी न पा सके और संसार-तापों में दग्ध होते रहे।

बालक ह्वै भग द्वारे आवा, भग भुगतान कूं कुरिष कहाव।
ग्यांन न सुमिर्‌यौ निरगुण सारा, बिष थैं बिरचि न किया बिचारा।।
भाव भगति सूं हरि न अराधा, जनम मरन की मिटी न साधा।
साध न मिटी जनम, की मरन तुरांनां आइ।
मन क्रम बचन न हरि भज्या, अंकुर बीज नसाइ ।।४५।।

शब्दार्थ—कुरिष=कुचरित्र। बिरचि=रचना की। नसाह=नष्ट करके।

मनुष्य बालक के रूप में जन्म धारण कर मातृ गर्भ से योनिद्वार के द्वारा बाहर आता है किंतु जो भुक्त-भोगी हैं उन्हें फिर वह क्यों कुचरित्र कहने का साहस करता है। निर्गुण परमात्मा का ध्यान करते हुए विपत्ति में भी कभी उसका स्मरण न किया प्रेमा-भक्ति से ईश्वर को न भजने से जन्म मरण का आवागमन चक्र समाप्त नहीं होता।

इस जन्म मरण के प्रपंच का आवागमन चक्र का नाश नहीं हुआ और न मनसा-वाचा-कर्मणा दत्तचित्त हो प्रभु का भजन किया जिससे संसार ताप समूल नष्ट हो जाते।

तिण चरि सुरही उबिक जु पीया, द्वारै दूध बछ कूंदीया।
बछा चूंखत उपजी न दया, बछा बांधि बिछोही मया।।
ताका दूध आप दुहि पीया, ग्यांन बिचार कछू नहीं कीया।
जे कुछ लोगनि सोई किया, माला मंत्र बाधि ही लीया।।

पीया दूध रुध्र ह्वै आया, मुई गाइ तब दोष लगाया।
बाकस ले चमरां कूं दीन्हीं, तुचा रंगाइ करौती कीन्हीं ।।
ले रुकरौतीं बैठे संगा, ये देखौ पांडे के रंगा।
तिहि रुकरौती पांणी पीया,
यहु कुछ पांडे अचिरंज कीया।
अचिरज कीया लोक मैं, पीया सुहागल नीर।
इन्द्री स्वारथि सब कीया, वंध्यां भरम सरीर ।।४६।।

शब्दार्थ—वछा = वछड़ा। बादि = व्यर्थ में। रुध्र = रुधिर, खून। तुचा = त्वचा, खाल।

यहाँ कबीर गाय के दृष्टांत द्वारा संसार की स्थिति को प्रकट करते कहते हैं कि गाय घास और जल खाकर ही उसकी शक्ति से बछड़े के लिए दूध देती है किन्तु बछड़े को चूसते हुए लेश भी दया नहीं आती और वह सिर मारकर चूसता है जिससे गाय उससे अलग हो जाती है। फिर मनुष्यों ने उस बछड़े का भाग दूध स्वयं निकाल कर पी लिया, यह भी नहीं सोचा कि यह हमारे लिए नहीं है। संसार के इन लोगों ने जो भी कुकर्म जी में आया है किया और बाद में माला आदि लेकर व्यर्थ भक्ति का आडम्बर खड़ा किया है—

"नौ मन चूहे खाय, बिल्ली हज कौ चली।" (लोकोक्ति)

गाय का दूध पीकर मनुष्यों ने उसे शक्तिहीन कर दिया और जब वह मर गई टैक्स लेकर उसे चमारों को दे दिया फिर उसी गौ माता की खाल को रँगवा कर जूते आदि बनवा लिए और मशक भी बनवाई। इन पंडित कहे जाने वालों का क्षुद्र कार्य देखो कि उस मशक को सबके साथ गौरव लिये फिरते हैं और उसी से पानी पीते हैं—कैसा मिथ्याचार है! इस प्रकार ऐसे लोगों ने संसार में बड़े आश्चर्यपूर्ण दुष्कृत्य किए हैं यद्यपि कहते वे यही हैं कि हमने गौ चर्म की मशक का स्वादिष्ट जल पिया है वस्तुतः उन्होंने जिह्वा के तथा अन्य इन्द्रियों के रस के लिए शरीर को नाना प्रपंचों में जिन्हें वे आनन्द समझते हैं, उलझाया है।

एकै पवन एकहि पांणीं करी रसोई न्यारी जांनीं।
माटी सूं माटी ले पोती, लागी कहौ कहां धूं छोती ।।
धरती लीपि पवित्र कीन्हीं, छोति उपाय लीक विचि दीन्हीं।
याका हम सूं कहौ बिचारा, क्यूं भव तिरिहौ इहि आचारा ।।
ए पांखंड जीव म भरसां, मांनि अमांनि जीव के करमां।
करि आचार जु ब्रह्म संतावा, नांव बिनां संतोष न पावा ।।
सालिगरांम सिला करि पूजा, तुलसी तोड़ि भया नर दूजा।
ठाकुर ले पाटै पौंढावा, भोग लगाइ अरु आपै खावा ।।
साच सील का चौका दीजै, भाव भगति की सेवा कीजै।
भाव भगति की सेवा मांनें, सतगुर प्रगट कहै नहीं छांनें ।।

अनभै उपजि न मन ठहराई, परकीरति मिलि मन न समाई ।
जब लग भाव भगति नहीं करिहो, तव लग भवसागर क्यूं तिरिहो ॥
भाव भगति विसवास बिन, कटै न संसै मूल ।
कहै कबीर हरि भगति बिन, मूकति नहीं रे मूल ॥४७॥

शब्दार्थ—मूकति=मुक्ति ।

कबीर यहाँ ब्राह्मणों के छुआछात, "नौ कनौजिया तेरह चूल्हे" के मिथ्याचारों पर व्यंग्य करते हुए कहते हैं कि सर्वत्र एक ही जल और वायु है किन्तु फिर भी अपना भोजन अलग बनाकर उन्होंने तुष्टि अनुभव की कि हम श्रेष्ठ हैं। जब उन्होंने मिट्टी से ही चौके को लीपा है तो फिर भला छूत कहाँ बची रही ? और क्या मनुष्य मिट्टी से भी निकृष्ट है जिससे वह अपने चौके का बचाव करता है। चौके को लीप कर उसे और अधिक पवित्र रखने के लिये उसके चारों ओर सीमा-रेखा बाँध दी । कबीर कहते हैं कि इस आचरण में कौनसी बुद्धिमत्ता और श्रेष्ठता है, इन मिथ्याचारों से किस भाँति संसार-समुद्र पार करोगे ? यह पाखण्ड तथा व्यर्थ का मान-सम्मान, ऊँच-नीच भेद जीव का भ्रम मात्र ही है। ऐसे व्यर्थ कर्म करके जो ईश्वर को भी दुख पहुंचाते हैं, वे मूर्ख हैं। प्रभु के नामस्मरण के बिना शान्ति नहीं। पत्थर के टुकड़े को शालिग्राम के रूप में पूज और तुलसीदल तोड़ कर मनुष्य अपने को भक्त समझता है (भया नर दूजा)। ठाकुर जी को ये लोग शयन भी कराते हैं और उन्हें भोग लगाकर स्वयं भोजन ग्रहण करते हैं। यह कैसा आडम्बर है ? अरे मूर्ख ! सत्याचरण का चौका लगाकर प्रेमाभक्ति से प्रभु को प्राप्त करो। ईश्वर भावपूर्ण भक्ति से निश्चय ही प्राप्त होते हैं-- सद्‌गुरु का ऐसा कथन है कि हे जीव ! तेरी तो विचित्र गति है, तुझमें भय का संचार हो रहा है और तेरा चित्त भी चंचल है जो परोपकार में तो रमता ही नहीं है। कबीर कहते हैं कि जब तक प्रेम भाव से प्रभु की भक्ति नहीं करोगे इस संसार समुद्र को नहीं तर सकते ।

प्रेमसहित प्रभु-भक्ति और प्रभु पर अनन्य विश्वास के अभाव में संसार भ्रम समूल नष्ट नहीं होता (कदाचित् ज्ञान से वह नष्ट हो जाय किन्तु समूल नष्ट तो भक्ति से ही होगा।) इसीलिए कबीर कहते हैं कि प्रभु भक्ति के बिना मोक्ष प्राप्ति सम्भव नहीं ।

विशेष—१. समाज के बाह्याचारों पर करारी चोट में कबीर के व्यंग्य का श्रेष्ठतम रूप प्राप्त होता है ।

२. नामस्मरण महिमा ।

३. प्रेमाभक्ति और अनन्य विश्वास यही दो कबीर की भक्ति के दृढ़ स्तम्भ हैं जिन पर यहाँ बल दिया गया है।